# प्रश्नोत्तर

**प्रश्न १. 'मेघदूत' के अनुसार मेघमार्ग का वर्णन कीजिए।**

उत्तर—महाकवि कालिदास ने 'मेघदूत' की रचना की है। ये संस्कृत-साहित्य के एक सर्वश्रेष्ठ कलाकार हैं। इनका सर्वाधिक प्रिय अलङ्कार उपमा है। ये अपनी उपमाओं के लिए अतीव प्रसिद्ध हैं। कहा भी गया है—"उपमा कालिदासस्य!" इनकी प्रतिभा अपूर्व है। विशेष क्या कहा जाय? कालिदास वैदर्भी रीति के विशिष्ट कवि हैं—'वैदर्भी रीतिसंदर्भे कालिदासो विशिष्यते।' कवि ने उक्त काव्य में मेघमार्ग का जो वर्णन किया है, उसका दृश्य देखिए—स्वामी कुबेर के शाप की अवतारणा लेकर यक्ष हमारे समक्ष ही रामगिरि के आश्रमों में अपना निवास स्थान बनाता है। कर्तव्य-भ्रष्टता के कारण स्वनवविवाहिता पत्नी का दुर्भर वियोग उसे सहना पड़ा है। उसकी स्वाभाविक शक्ति का भी नाश हो चुका है। गुप्त-रूपेण अपनी पत्नी से मिलने में भी वह समर्थ नहीं है। विविध प्रकार से सोचता हुआ वह आषाढ़ मास के प्रथम दिन नभ में आच्छादित बादलों को देखकर कुछ निश्चिन्त होता है। वह सोचता है कि क्यों न इस मेघ से ही अपना संदेश भेजूँ? यह बात ध्यान में आते ही वह मेघ को पुकारता है और उसे संदेश ले जाने के लिए प्रेरित करता है, लेकिन मेघ तो उस मार्ग से अपरिचित है, जहाँ यक्षिणी रह रही है। सर्वप्रथम यक्ष मेघ को अपने घर तक के मार्ग से परिचित कराना चाहता है।

रामगिरि पर्वत जहाँ यक्ष ठहरा हुआ है, मेघ का देखा हुआ ही है। नयनों में अश्रु भरकर मेघ की प्रशंसा करता हुआ, उसके उच्चकुल का स्मरण दिलाता हुआ वह कहता है—

संतप्तानां त्वमसि शरणं तत्पयोद! प्रियायाः
सन्देशं मे हर धनपतिक्रोधविश्लेषितस्य।
गन्तव्या ते वसतिरलका नाम यक्षेश्वराणां
बाह्योद्यानस्थितहरशिरश्चन्द्रिकाधौतहर्म्या।

हे मेघ! तुम तो पीड़ित व्यक्तियों के रक्षक हो। तुम्हारी परोपकार-भावना विश्वविख्यात है। मैं पत्नी से विलग हूँ। मेरी सहायता के लिए तुम यक्षपुरी 'अलका' जाओ, जहाँ वह यक्षिणी मेरी प्रतीक्षा में बैठी होगी। जब तुम यहाँ से आकाश-मार्ग के द्वारा चलोगे तो विरह-विधुरा स्त्रियाँ तुम्हें देखकर यह अनुमान करेंगी कि उनके पति परदेश से आ रहे होंगे। मेरी पत्नी को तुम शेष दिनों की गणना करती हुई मिलन की आशा से सुखी देखोगे।

यह देखो, मन्द-मन्द पवन जिधर तुम्हें जाना है, उधर ही बह रहा है। बायीं ओर चातक मधुर शब्द कह रहा है। इस तरह आगे जाने का शुभ शकुन तुम्हें यहीं से मालूम हो रहा है। आकाश में चढ़कर जब तुम गर्जन करोगे तो राजहंस भी कैलाश पर्वत के लिए प्रस्थान कर जायेंगे। देखो, पहले तुम अपने मित्र इस रामगिरि पर्वत का ही आलिङ्गन कर इससे विदा मांगो और उसके बाद और आगे कैसे-कैसे जाना है, यह तुम्हें समझा रहा हूँ। यहाँ से तुम उत्तर की ओर मुख करके ऊँचा होकर आकाश में उड़ जाना। जब तुम्हारा शरीर इन्द्रधनुष के सामने आयेगा तो मयूर-पंख से युक्त कृष्ण के शरीर की तरह वह अत्यधिक शोभा को प्राप्त कर लेगा। मार्ग में उसके बाद तुम्हें माल-प्रदेश मिलेगा। वहाँ तुम ग्रामीण स्त्रियों की आँखों का अपने को पात्र बनाते हुए जाना और वहाँ से पश्चिम दिशा की ओर मुड़कर कुछ दूरी के बाद फिर उत्तर की ओर घूम जाना। आम्रकूट पर्वत तुम्हारी प्रतीक्षा कर रहा होगा, क्योंकि तुम उसकी दावाग्नि को शान्त करने वाले हो। जैसे तुम वहाँ पहुँचोगे, तुम्हारी शोभा अतीव बढ़ जायेगी। तुम उसकी गर्मी को शान्त करना अर्थात वहाँ बरसना और उसके बाद नर्मदा नदी, जिसका नाम रेवा भी है, उसे देखते हुए आगे बढ़ जाना। नर्मदा नदी से बिना विदा मांगे तुम्हारा जाना उचित नहीं। खाली आदमी उपहास का पात्र होता है। अतः तुम नर्मदा के जल को ग्रहण करके अपने को पूर्ण बना लोगे। नर्मदा के बाद के तुम्हारे मार्ग सारङ्गों द्वारा सूचित कर दिये जायेंगे।

वैसे तो मार्ग में ठहरने के लिए बहुत सारे मनोरम स्थल मिलेंगे, लेकिन तुम यह मत भूलना कि अलका तुम्हें शीघ्र पहुँचना है। प्रत्येक पर्वत पर तुम्हें कुछ न कुछ रुकना ही पड़ेगा और मेरा अनुमान है कि इसमें तुम्हें विलम्ब भी होगा। फिर तुम शीघ्र जाने का प्रयत्न करना। जब तुम दशार्ण देश पहुँचोगे तो कुछ दिनों तक तुम्हें वहाँ रुक जाना पड़ेगा। वहाँ दशार्ण देश की राजधानी विदिशा नगरी है, जहाँ जाकर सम्पूर्ण कामुकता के फल को तुम प्राप्त कर लोगे, वहीं वेत्रवती नदी है, जिसके चंचल जल का नायिका के मुख की तरह तुम पान करोगे। चलते-चलते तुम्हें काफी थकावट हो जायेगी। अतः तुम 'नीचैः' नामक पर्वत पर विश्राम के लिए रुक जाना। वहाँ कुछ देर विश्राम करने के बाद तुम पुनः आगे बढ़ जाना। मालिनियों को छायादान के सुख से परिचित कराते हुए आगे की ओर बढ़ना। यद्यपि उज्जयिनी जाने में तुम्हारा मार्ग उत्तर की ओर से टेढ़ा पड़ेगा। जाने में भी बिलम्ब होगा, लेकिन यह भी बात सत्य है कि वहाँ की पौरकन्याओं के चंचल नेत्रों से यदि तुम रमण नहीं करोगे तो तुम्हारा जीना व्यर्थ है। यह पद्य दर्शनीय है—

वक्रः पन्था यदपि भवतः प्रस्थितस्योत्तराशां
सौधोत्सङ्गप्रणयविमुखो मा स्म भूरुज्जयिन्याः ।
विद्युद्दामस्फुरणचकितैस्तत्र पौराङ्गनानां
लोलापाङ्गैर्यदि न रमसे लोचनैर्वञ्चितोऽसि ॥

तुम्हें निर्विन्ध्या नदी मिलेगी । वह विविध प्रकारेण प्रेमिका के समान चेष्टाओं से तुम्हें अपनी ओर आकृष्ट करेगी । वह तुम्हारे ही वियोग में वेणी के सदृश थोड़े जल वाली होकर अपनी विरहावस्था व्यक्त कर रही होगी । जैसे भी वह अपनी दुर्बलता का परित्याग करे, वह उपाय तुम्हें करना होगा ।

मार्ग में तुम्हें गम्भीरा नदी मिलेगी । इससे तुम बच नहीं पाओगे । वहाँ रुककर तुम प्रसन्नचित्त होकर देवगिरि पर्वत पर चले जाना । उस पर्वत पर भगवान् कार्त्तिकेय निवास करते हैं । उनका पूजन कर उनके मयूर को अपने गर्जन से नचाना । कार्त्तिकेय की पूजा के बाद तुम चर्मणवती नदी के पास जाना जो रन्तिदेव की कीर्ति के रूप में स्थित है । उस नदी को पार करने के बाद तुम्हें दशपुर नगर मिलेगा, वहाँ तुम्हें हल्का-सा रुकना होगा । दशपुर से आगे बढ़ने पर कौरवों और पाण्डवों का युद्धसूचक कुरुक्षेत्र तुम्हें प्राप्त होगा । ब्रह्मावर्त्त नामक जनपद में, तुम छाया के द्वारा ही प्रवेश करना । वहाँ सशरीर नहीं चले जाना । बाद में तुम्हें सरस्वती नदी दिखाई पड़ेगी, जिसके जल का सेवन करके तुम केवल भीतर से ही काले रह जाओगे । मार्ग में तुम्हें कनखल के समीप गंगा भी मिलेगी और गंगा का जल ग्रहण करते हुए तुम असमय अस्थान में संगम का दृश्य उपस्थित कर दोगे ।

चलते-चलते मार्ग की थकावट को दूर करने के लिए तुम हिमालय पर्वत के शिखर पर पहुँचकर वहाँ विश्राम करना । वहाँ तुम्हें आठ पैर वाले शरभ परेशान करेंगे, उन्हें ओलों की वर्षा के द्वारा तुम नष्ट कर देना । वहाँ शिव चरणन्यास की प्रदक्षिणा करके शिव के यशोगान में हल्की ध्वनि के द्वारा पुण्य अर्जित करना । वहाँ तुम्हें क्रौञ्चरन्ध्र नामक पर्वत मिलेगा । उसी से गुजर कर उत्तर की ओर जाते हुए तुम कैलाश पर्वत पर पहुँच जाना जो कैलास देवताओं की स्त्रियों का दर्पण कहा जाता है ।

शिव-पार्वती के विहार में सहायता करना और अनेक सुन्दर चेष्टाएँ करते हुए तुम कैलास पर कुछ दिन रुक कर कैलास में ही बसी हुई अलका नगरी को जाना, जहाँ तुम्हें एक घर में यक्षिणी दीख पड़ेगी । उसे मेरा कुशल संदेश सुना देना ।

कवि का यह मेघमार्ग-वर्णन यहीं समाप्त होता है, पर विरही जन के हिय में आज भी हूक जगा रहा है।

**प्रश्न २. 'मेघदूत' के आधार पर यक्ष की मनोदशा का वर्णन कीजिए।**

उत्तर—महाकवि कालिदास ने 'मेघदूत' की रचना की है। जिस प्रकार अंग्रेजी-साहित्य में शेक्सपियर का स्थान अद्वितीय है, उसी प्रकार संस्कृत-साहित्य में कालिदास का स्थान अद्वितीय है। शेक्सपियर अंतर्जगत् के कलाकार हैं और कालिदास बाह्य जगत के। अपनी परम रमणीय कलाकृतियों के कारण कालिदास समग्र संसार में काव्य-मर्मज्ञों द्वारा समादृत हो रहे हैं। विदेशी काव्य-प्रेमी भी इनके मौलिक काव्य-रस का पान कर अपने को धन्य समझते हैं। ये सचमुच संस्कृत-साहित्य के अमर कलाकार हैं।

इनके प्रकृति-वर्णन में इतनी सजीवता है, इतनी रमणीयता है तथा इतनी भव्यता और स्वाभाविकता है कि पाठकों और श्रोताओं के मन बरबस ही इनमें रम जाते हैं। इनके प्रकृति-प्रेम का अनुमान 'मेघदूत' के इस एक ही पद्य से लगाया जा सकता है—

हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं
नीता लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः।
चूडापाशे नवकुरबकं चारु कर्णे शिरीषं
सीमन्ते च त्वपदुगमजं यत्र नीपं बधूनाम्॥

(मेघदूत —उत्तरमेघ—२)

अर्थात् अलका में बन्धुओं के हाथों में क्रीड़ा के लिए कमल हैं, बालों में ताजे कुन्द के फूल गुंथे हुए हैं, मुख पर लोध्र पुष्प की धूलि से गौरवर्ण बनी हुई कान्ति है, जूड़े में ताजे कुरबक के फूल हैं, कानों में सुन्दर शिरीष पुष्प हैं और माँग में तुम्हारे आने पर खिलने वाला कदम्ब का फूल है।

'मेघदूत' एक गीतिकाव्य है। इसका कथानक अतिस्वल्प है। कवि की सूक्ष्म तथा भावुक दृष्टि ने अपनी विशाल प्रतिभा के द्वारा एक छोटी-सी कथा-वस्तु को भी विशाल रूप में देखा एवं तदनुरूप चित्रित किया है। वैसे तो बात केवल इतनी-सी है कि विरही यक्ष अपनी प्रियतमा के पास मेघदूत द्वारा अपना संदेश भेजता है, परंतु इस छोटी-सी घटना का रसमय चित्रण करने में कवि ने एक रमणीय काव्य लिख डाला है।

'मेघदूत' का यक्ष कुबेर के कोप के कारण एक वर्ष के लिए अपनी प्रिया

से वियुक्त होकर रामगिरि पर्वत पर पड़ा हुआ है, जिसका वर्णन कविकुल-चूड़ामणि महाकवि कालिदास ने अत्यन्त करुणा के साथ दिया है।

कश्चित्कान्ताविरहगुरुणा स्वाधिकारात्प्रमत्तः
शापेनास्तङ्गमितमहिमा वर्षभोग्येण भर्तुः।
यक्षश्चक्रे जनकतनयास्नानपुण्योदकेषु
स्निग्धच्छायातरुषु वसतिं रामगिर्याश्रमेषु।

(मेघदूत—पूर्वमेघ—१)

अपने कर्त्तव्य में असावधानी करने वाले किसी यक्ष ने प्रिया के वियोग से दुःसह एवं वर्ष तक भोगे जाने वाले, स्वामी कुबेर के शाप द्वारा नष्ट हुई महिमा वाला होकर जनकपुत्री सीता के स्नान से पवित्र जल वाले तथा घने छायादार वृक्षों वाले रामगिरि के आश्रम में डेरा डाला।

कवि ने प्रिया से वियुक्त यक्ष की मनः स्थिति का वर्णन बड़े ही कारुणिक ढंग से किया है। वह इस पद्य में देखा जा सकता है—

तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबलाविप्रयुक्तः स कामी
नीत्वा मासान्कनकवलयभ्रंशरिक्तं प्रकोष्ठः।
आषाढस्य प्रथमदिवसे मेघमाश्लिष्टसानुं
वप्रक्रीडापरिणतगजप्रेक्षणीयं ददर्श॥

(मेघदूत—पूर्वमेघ—२)

प्रिया के विरह की व्यथा से दुर्बल शरीर, अतएव सोने के कड़े के सरक कर गिर जाने से सूनी कलाई वाले उस विलासी यक्ष ने रामगिरि पर्वत पर कुछ महीने बिताकर आषाढ़ के पहले दिन, पहाड़ की चोटी से लगे हुए मेघ को देखा। वह मेघ ऐसा दिखाई पड़ता था, जैसे अपने तिरछे दाँतों से मिट्टी के टीले में ढूसा मारने के खेल में मग्न कोई हाथी हो।

वह यक्ष विरह की अग्नि में झुलस कर कृशाङ्ग हो गया। उस यक्ष की कलाई से उसका कंगन भी निकल गया। यक्ष को इस दशा को देखकर किसी भी सहृदय जन का अन्तःकरण द्रवीभूत क्यों न होगा? आत्मा व्यथित क्यों न होगी? कवि ने यहाँ पुनः कामी कहकर पत्नी में उसकी आसक्ति और भी दृढ़ करके स्पष्ट कर दी है। गोस्वामी तुलसीदास ने भी परम निष्ठा को आदर्श माना है और राम में अपनी निष्ठा का स्वरूप स्पष्ट करने के लिए उन्होंने यहाँ कहा है

कामिहि नारि पियारि जिमि, लोभिहि जिमि प्रिय दाम ।
श्री रघुनाथ निरन्तर प्रिय लागहु मोहि राम ॥

अर्थात् जैसे कामी को स्त्री प्यारी होती है, लोभी को पैसा प्यारा होता है, उसी प्रकार राम मुझे प्यारे लगते हैं ।

इसलिए महाकवि कालिदास ने भी यक्ष को 'कामी' से विशेषण-विशिष्ट करके उसकी एकान्त आसक्ति को स्पष्ट कर दिया है और इसी कामिता के कारण ही अपनी सुध-बुध भूले हुए यक्ष ने मेघ को ही अपना दूत बना डाला ।

आषाढ़ के प्रथम दिन रामगिरि के शिखर पर लटके हुए मेघ को देखते ही वह कान्ता विरही यक्ष विरह से व्याकुल हो उठा और जिस मेघ को देखकर दूर देशस्थ पथिक भी अपने घर लौटने को समुत्सुक हो जाता है। उस समय शापग्रस्त यक्ष की क्या दशा हुई होगी, यह सहज ही अनुमान किया जा सकता है। उसकी इस स्वाभाविक आकुलता का समर्थन करते करते हुए कवि कालिदास ने कहा है—

तस्य स्थित्वा कथमपि पुरः कौतुकाधानहेतो-
स्न्तर्बाष्पश्चिरमनुचरो राजराजस्य दध्यौ ।
मेघालोके भवति सुखिनोऽप्यन्यथावृत्ति चेतः
कण्ठाश्लेषप्रणयिनि जने किं पुनर्दूरसंस्थे ॥

(मेघदूत—पूर्वमेघ—३)

कुबेर सेवक यक्ष भीतर ही भीतर आँसू को रोके हुए कामोत्कण्ठा जगा देने वाले उस मेघ के समक्ष किसी तरह ठहर कर देर तक सोचता रहा। मेघ के दिखाई पड़ने पर सुखी यानी संयोगी व्यक्ति का चित्त भी और तरह का हो जाता है, फिर गले लगने की अभिलाषा वाले वियोगी व्यक्ति के प्रिया से दूर रहने पर उसकी दशा का तो कहना ही क्या ?

बादल को देखकर जब सुखी लोगों का मन डोल जाता है तब उस वियोगी का तो फिर कहना ही क्या, जो दूर देश में पड़ा हुआ अपनी प्यारी के गले लगने के लिए दिन-रात तड़पा करता है।

उर्दू के एक कवि ने कहा है—

तोबा की थीं मैं न पिऊंगा कभी शराब ।
बादल का रंग देखते नीयत बदल गयी ॥

यक्ष अपनी प्रियतमा के लिए छटपटाने लगा और फिर तत्काल उसने सोचा कि शाप के कारण अलका लौट जाना तो अभी सम्भव नहीं है। इसलिए क्यों न संदेश भेज दिया जाय ? कहीं ऐसा न हो कि वह बादलों को देखकर विरह की व्याकुलता में प्राण त्याग दे।

यक्ष की मनःस्थिति ऐसी हो गयी कि उसे चेतन और अचेतन का भान नहीं होता है। वह विचार नहीं कर पाता है कि कौन जड़ है और कौन चेतन ? महाकवि कालिदास ने इसका स्पष्टीकरण किया है कि काम से पीड़ित जन वास्तव में चेतन-अचेतन का विचार नहीं कर पाता है।

यह पद्य चिन्तनीय एवं मननीय है। देखिए—

धूमज्योतिः सलिलमरुतां सन्निपातः क्व मेघः
संदेशार्थाः क्व पटुकरणैः प्राणिभिः प्रापणीयाः।
इत्यौत्सुक्यादपरिगणयन् गुह्यकस्तं ययाचे
कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु॥

(मेघदूत.पूर्वमेघ—५)

कहाँ तो धुआँ, आग, पानी और हवा के मेल से बना हुआ अचेतन मेघ और कहाँ समर्थ इन्द्रियों वाले प्राणियों से पहुँचाया जाने वाला संदेश, इस बात को न विचारते हुए यक्ष ने उस मेघ से प्रिया के पास सन्देश ले जाने की प्रार्थना की। काम से पीड़ित लोग जड़-चेतन पदार्थों के बारे में स्वभावतः विवेकशून्य हुआ करते हैं।

प्रिया-वियुक्त यक्ष मेघ को अपना सन्देश प्रिया तक पहुँचाने के लिए याचना करता है। वह कितनी अच्छी उक्ति कह कर स्पष्ट करता है कि गुणी व्यक्ति के प्रति की गयी याचना निष्फल हो जाय तो श्रेष्ठ है, पर नीच के प्रति की गयी याचना सफल होने पर भी श्रेष्ठ नहीं। जैसा कि निम्न पद्य से ज्ञात होता है—

जातं वंशे भुवनविदिते पुष्करावर्तकानां
जानामि त्वां प्रकृतिपुरुषं कामरूपं मघोनः।
तेनार्थित्वं त्वयि विधिवशाद् दूरबन्धुर्गतोऽहं
याञ्चा मोघा वरमधिगुणे नाधमे लब्धकामा॥

(मेघदूत-पूर्वमेघ—६)

यक्ष ने मेघ से कहा—"हे मेघ ! तुम संसार में प्रसिद्ध पुष्कर और आवर्तक कुल में उत्पन्न हुए हो, इच्छा के अनुसार रूप धारण करने वाले हो तथा इन्द्र के प्रधान पुरुष हो, यह मैं जानता हूँ। इसी से विधिवशात प्रिया से वियुक्त मैं तुम्हारे पास याचना करने आया हूँ। गुणी व्यक्ति के प्रति की हुई याचना निष्फल भी हो जाय तो अच्छी है तथा नीच के प्रति की हुई याचना सफल होने पर भी अच्छी नहीं होती।

कामी यक्ष अपनी प्रिया के पास मेघ द्वारा सन्देश पहुँचाने के लिए मीठा-मीठा वचन कह कर मेघ को आकृष्ट करता है। कामासक्त यक्ष को तनिक भी भान नहीं होता है कि यह मेघ चेतन अथवा अचेतन रूप है।

उपर्युक्त कथनों से स्पष्ट होता है कि यक्ष प्रिया से वियुक्त होकर अपने जीवन को निःसार समझता है। उसके वियोग में ऐसा लगता है कि यक्ष शोक-सागर में डूबा हुआ है।

**प्रश्न ३. 'पूर्वमेघ' के आधार पर कालिदास के प्रकृति-चित्रण पर एक निबन्ध लिखिए।**

**उत्तर**—विश्व के विशाल साहित्य में शेक्सपियर को लोग अन्तर्जगत् का सर्वश्रेष्ठ साहित्यकार मानते हैं और कालिदास को बाह्यजगत् का। बाह्यजगत् के चित्रण में कालिदास ने अपनी रचनाओं में प्रकृति का जो वर्णन किया हैं, उसमें इतनी सजीवता है, इतनी रमणीयता है तथा इतनी भव्यता है और स्वाभाविकता है कि पाठकों और श्रोताओं के मन बरबस ही इनमें रम जाते है। इनकी कृतियों में 'मेघदूत' तो प्रकृति का 'ऐल्बम' ही है। इनके प्रकृति-प्रेम का अनुमान उक्त काव्य के इस एक पद्य से हो लगाया जा सकता है।

हस्ते लीलाकमलमलके बालकुन्दानुविद्धं
नीता लोध्रप्रसवरजसा पाण्डुतामानने श्रीः।
चूडापाशे नवकुरबकं चारु कर्णे शिरीषं
सीमन्ते च त्वदुपगमजं यत्र नीपं वधूनाम् ॥

इस पद्य में जो वर्णन है वह शकुन्तला-जैसी किसी तपोवनवासिनी रमणी का वर्णन नहीं है बल्कि वित्तेश की उस अलकापुरी की यक्षिणियों का वर्णन है जहाँ महापद्म आदि नवों निधियाँ सदा निवास करती हैं, जहाँ की भूमि मणिखचित हैं, जहाँ गगनचुम्बी प्रासाद विहँस रहे हैं, जहाँ सितमणि के हर्म्यस्थल है, सुवर्णमय सिकता है, अमर-प्रार्थित यक्षललनाएँ जहाँ निशिवासर

मणियों से क्रीड़ा करती हैं, रात्रि में जहाँ रत्न-प्रदीप जलते रहते हैं, चन्द्र-कान्त-शिलाओं का बाहुल्य है, जहाँ के तडागों के सोपान मरकत आदि मणियों से निर्मित हैं, स्वर्णकमलों में वैदूर्यमणि के नाल हैं, इन्द्रनील के क्रीड़ा-शिखर हैं और अन्य सभी बहुमूल्य तथा देवदुर्लभ सम्पत्तियाँ बिखरी पड़ी हैं और फिर कल्पतरुओं से समग्र सम्पत्ति और समग्र विभूति भी सुप्राप्य हैं। इतना सब होने पर भी वहाँ की अमर-प्रार्थित अङ्गनाओं के शृंगार की सामग्रियाँ प्रकृति की विभूतियाँ हैं न कि जड़मणि शिलाओं के टुकड़े। उक्त वर्णन से ज्ञात होता है कि प्रकृति के पुजारी भावुक कवि की अन्तस्तल-दृष्टि को इन प्राकृतिक पदार्थों में जो सुषमा परिलक्षित होती है वह सुषमा रत्नमुक्ता-खचित कनक के आभूषणों में भी नहीं दीख पड़ती।

वस्तुतः 'मेघदूत' मानों प्रकृति रमणी के लालित्यपूर्ण वञ्जुल विलास चेष्टाओं का आगार ही है। पूर्वमेघ में आरम्भ से लेकर अन्त तक कैसा अनुपम प्रकृति का वर्णन है। वर्षा के प्रारम्भ का वर्णन देखिए—

मन्दं मन्दं नुदति पवनश्चानुकूलो यथा त्वां
वामश्चायं नदति मधुरं चातकस्ते सगर्वः।
गर्भाधानक्षणपरिचयान्नूनमाबद्धमालाः
सेविष्यन्ते नयनसुभगं खे भवन्तं बलाकाः॥

विरही यक्ष ने अपने संदेश को यक्षिणी के पास प्रेषित करने हेतु मेघ से कहा —"हे मेघ! सगुन भी सब अच्छे हो रहे हैं। तुम्हारा मित्र पवन भी धीरे-धीरे तुम्हें आगे बढ़ा रहा है। इधर अपनी आन का पक्का यह चातक भी बायीं ओर अपनी मीठी बोल बोल रहा है। अभी थोड़ी ही देर में तुम्हारा यह आँखों को सुहाने वाला रूप देखकर बगुलियाँ भी समझ लेंगी कि हमारे गर्भ धारण करने का समय आ गया है और वे पाँत बाँध कर अपने पंखों से तुम्हें पंखा झलने के लिए अवश्य ही आकाश में उड़-उड़ कर अभी आ रही होंगी।"

ग्रीष्मऋतु में बाद सर्वप्रथम वर्षा की बून्दों के पड़ने पर तपे हुए पत्थर-वाले विन्ध्यादि पर्वतों से जो भाप निकलती है, उसका वर्णन कितना चित्ताकर्षक है। देखिए—

आपृच्छस्व प्रियसखममुं तुङ्गमालिङ्ग्य शैलं
वन्द्यैः पुंसां रघुपतिपदैरङ्कितं मेखलासु।
काले काले भवति भवतो यस्य संयोगमेत्य
स्नेहव्यक्तिश्चिरविरहजं मुञ्चतो बाष्पमुष्णम्॥

हे मेघ ! जिस पर्वत से तुम लिपटे हुए हो, इसकी ढालों पर श्रीराम-चन्द्रजी के उन चरणों की छाप यत्र-तत्र पड़ी हुई है, जिन्हें सारा संसार पूजता है और जब-जब तुम इससे मिलने आते हो तब-तब यह भी बहुत दिनों पर मिलने के कारण तुम्हारे साथ अपने गरम-गरम आँसू प्रवाहित कर अपना प्रेम प्रदर्शित करते रहता है। अतः अपने इस प्यारे मित्र पर्वत की चोटी से जी भर गले मिल कर इससे विदा ले लो।

इसी तरह बाँम्बियों के ऊपर मकड़ी के जालों और नीचे घास पर पड़ी हुई ओस की बून्दों पर अथवा वर्षा की बून्दों पर दीख पड़ने वाले इन्द्र के धनुष-सदृश धनुष की छाया पड़ने से मेघ की कान्ति विहँस उठती है। यह पद्य दर्शनीय है—

रत्नच्छायाव्यतिकर इव प्रेक्ष्यमेतत्पुरस्ता—

वल्मीकाग्रात्प्रभवति धनुः खण्डमाखण्डलस्य।

येन श्यामं वपुरतितरां कान्तिमापत्स्यते ते

बर्हेणेव स्फुरितरुचिना गोपवेषस्य विष्णोः ॥

हे मेघ ! वहाँ सामने बमाँम्बी के ऊपर उठा हुआ इन्द्रधनुष का एक टुकड़ा ऐसा सुन्दर लग रहा है मानों बहुत-से रत्नों की चमक, एक साथ वहाँ लाकर इकट्ठी कर दी गयी हो। इस इन्द्रधनुष से सज्जित तुम्हारा श्यामल शरीर ऐसा सुन्दर लगने लगा है जैसे मोरमुकुट धारण किये हुए गोपवेषधारी श्रीकृष्णजी ही आकर खड़े हो गये हों।

वर्षा के प्रारम्भ में जब जल की बून्दों के गिरने पर भूमि से सोंधी-सोंधी गन्ध उठती है तब उस समय सरस कृषक रमणियाँ प्रेमभरी आँखों से श्यामल मेघ को देखती हैं। यह पद्य कितना हृदयावर्जक है। देखिए—

त्वय्यायत्तं कृषिफलमिति भ्रूविलासानभिज्ञैः

प्रीतिस्निग्धैर्जनपदवधूलोचनैः पीयमानः।

सद्यः सीरोत्कषणसुरभि क्षेत्रमारुह्य मालं

किञ्चित्पश्चाद् व्रज लघुगतिर्भूय एवोत्तरेण ॥

विरही यक्ष ने मेघ से कहा कि देखो, खेती का होना न होना भी सब तुम्हारे ऊपर ही निर्भर करता है। अतः कृषकों की वे भोली-भोली रमणियाँ भी तुम्हें बड़े प्रेम और आदर से देखेंगी, जिन्हें भौं चलाकर रिझाना नहीं आता है। वहाँ तुम मालदेश के उन खेतों पर बरस जाना जहाँ शीघ्र जोते जाने के कारण

सोंधी-सोंधी सुगन्ध निकल रही हो। वहाँ से थोड़ा पश्चिम को ओर जाकर फिर तुरन्त उत्तर की ओर बढ़ जाना।

ऊबड़-खाबड़ विन्ध्याचल के निचले भाग में विभिन्न धाराओं में प्रवाहित होती हुई नर्मदा नदी सजे हुए हाथी के मस्तक-सी जान पड़ती है।

यह पद्य सहृदयों के मन को बरबस आकृष्ट कर रहा है। देखिए—

स्थित्वा तस्मिन् वनचरवधूभुक्तकुञ्जे मुहूर्त्तं
तोयोत्सर्गद्रुततरगतिस्तत्परं वर्त्म तीर्णः।
रेवां द्रक्ष्यस्युपलविषमे विन्ध्यपादे विशीर्णां
भक्तिच्छेदैरिव विरचितां भूतिभङ्गे गजस्य ।।

कान्ताविरही यक्ष ने मेघ से कहा कि उस आम्रकूट के जिन कुञ्जों में जंगली स्त्रियाँ भ्रमण किया करती हैं, वहाँ थोड़ी ही देर ठहरना और फिर डग बढ़ाकर चल देना; क्योंकि जल बरसा देने से तुम्हारे शरीर का भारीपन भी दूर हो जायेगा और तुम्हारी चाल भी बढ़ जायेगी। वहाँ से आगे चलने पर तुम्हें बिन्ध्याचल के ऊबड़-खाबड़ पठार पर बहुत-सी धाराओं में फैली हुई नर्मदा नदी मिलेगी जो तुम्हें ऊपर से ऐसी दीख पड़ेगी मानों किसी ने बड़े-से हाथी के मस्तक पर भभूत से चित्र बना दिया हो।

वस्तुतः कालिदास का प्रकृति-वर्णन मन पर इतना गहरा प्रभाव डालता है कि स्वप्न में वह दृश्य नाच उठता है। कवि का एक और सुन्दर वर्णन देखिए—

नीपं दृष्ट्वा हरितकपिशं केसरैरर्धरूढै—
राविर्भूतप्रथममुकुलाः कन्दलीश्चानुकच्छम्।
जग्ध्वाऽरण्येष्वधिकसुरभिं गन्धमाघ्राय चोर्व्याः
सारङ्गास्ते जललवमुचः सूचयिष्यन्ति मार्गम् ।।

हे मेघ! जिस समय तुम जल-वर्षण करते जा रहे होगे उस समय अध-पके हरे और धूसर रंग वाले कदम्बपुष्पों पर मँडराते हुए भौंरे दलदलों में नई फूली हुई कन्दली की पत्तियों को चरते हुए मृग और जंगली धरती की अधिक तीव्र गन्ध सूँघते हुए हाथी, तुम्हारे मार्ग को बताते चलेंगे।

कवि की दृष्टि में ग्रीष्मऋतु की मन्द प्रवाहिणी नदी उस प्रोषितभर्तृका के सदृश है, जो अपने पति के वियोग में मलिनवसना बनकर अतिशय कष्ट से अपना जीवन-यापन करती है।

यह पद्य कितना सरस एवं चित्ताकर्षक है। देखिए—

वेणीभूतप्रतनुसलिला तामतीतस्य सिन्धुः
पाण्डुच्छाया तटरुहतरुभ्रंशिभिर्जीर्णपर्णैः।
सौभाग्यं ते सुभग विरहावस्थया व्यञ्जयन्ती
कार्श्यं येन त्यजति विधिना स त्वयैवोपपाद्यः॥

देखो, निर्विन्ध्यानदी की धारा तुम्हारे वियोग में चोटी की तरह पतली हो गयी होगी और तट के वृक्षों के पीले पत्तों के झड़-झड़ कर गिरने से उनका रंग भी पीला पड़ गया होगा। इस तरह हे सौभाग्यशालिन् मेघ! अपनी यह वियोगावस्था को दिखाकर वह यही बता रही होगी कि मैं तुम्हारे विरह में सूखी जा रही हूँ। देखो, तुम ऐसा उपाय करना कि उस बेचारी की दुर्बलता दूर हो जाय।

सम्पूर्ण मेघदूत में मानव-प्रकृति एवं प्रकृति का सामंजस्य अवलोकनीय है। कैलास पर्वत की शुभ्र-हिमाच्छादित चोटियाँ ऐसी शोभित हो रही हैं मानों भगवान् शंकर के प्रतिदिन के अट्टहास की राशि हो—

गत्वा चोर्ध्वं दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसन्धेः
कैलासस्य त्रिदशवनितादर्पणस्यातिथिः स्याः।
शृङ्गोच्छ्रायैः कुमुदविशदैर्यो वितत्य स्थितः खं
राशीभूतः प्रतिदिशमिव त्र्यम्बकस्याट्टहासः॥

यक्ष ने मेघ से कहा—"वहाँ से ऊपर उठकर तुम उस कैलास पर्वत पर पहुँच जाओगे जिसकी चोटियों के जोड़ों को रावण के बाहुओं ने हिला डाला था, जिसमें देवाङ्गनाएँ अपना मुख देखा करती हैं और जिसकी कुमुद जैसी श्वेत ऊँची चोटियाँ आकाश में इस तरह फैली हुई हैं मानों वह प्रतिदिन इकट्ठा किया हुआ भगवान शंकर का अट्टहास हो।"

कवि के अनुसार प्रकृति में सर्वत्र प्रेम की शीतल छाया दीख पड़ती है। समस्त जड़जङ्गम प्रकृति सचेतन एवं भावनाशील है। मानिनी प्रेमिका की तरह वनिता रूपी नदियाँ इठलाकर भ्रू-भङ्गिमा तान लेती हैं, सूर्य स्वखण्डिता प्रेयसी कमलिनी के ओस रूपी आँसुओं को अपने कोमल करों से प्रातः ही पोंछता है।

यह पद्य कितना सरस एवं मनोहारी है। देखिए—

तस्मिन्काले नयनसलिलं योषितां खण्डितानां
शान्तिं नेयं प्रणयिभिरतो वर्त्म भानोस्त्यजाशु ।
प्रालेयास्त्रं कमलवदनात्सोऽपि हर्तुं नलिन्याः
प्रत्यावृत्तस्त्वयि कररुधि स्यादनल्पाभ्यसूयः ॥

उस समय बहुत-से प्रेमी लोग अपनी उन प्यारियों के आँसू पोंछ रहे होंगे जिन्हें रात्रि में अकेली छोड़कर वे कहीं दूसरी जगह रमे होंगे । अतः उस समय तुम सूर्य के मार्ग को छोड़ देना, क्योंकि वे भी उस समय अपनी प्रेयसी कमलिनी के मुखकमल पर पड़ी हुई ओस की बूँदें पोंछने के लिए आ गये होंगे । तुम उनके किरणरूपी हाथों को मत रोकना, नहीं तो वे बुरा मान जायेंगे ।

प्रकृति के विविध दृश्य मानव-हृदय को उत्कण्ठाओं एवं प्रेरणाओं से आन्दोलित करते हैं । अन्तः और बाह्य प्रकृति का यह घनिष्ठ सम्बन्ध 'मेघदूत' में सर्वत्र देखने को मिलता है । प्रकृति में सहानुभूति की भावना का भी सुन्दर आरोप किया गया है । जब यक्ष स्वप्न में अपनी पत्नी-आलिङ्गन के लिए शून्य में हाथ फैलाता है तो उसकी दशा देखकर वनदेवियाँ रो उठती हैं । प्रकृति की अलौकिक प्रेरणा ही यक्ष के प्रेम को संकीर्णता से बाहर निकाल कर विश्वप्रेम में बदल देती है ।

निष्कर्षतः यह कहा जा सकता है कि 'मेघदूत' का 'पूर्वमेघ' अत्यन्त भव्य और रमणीय प्राकृतिक दृश्य-चित्रों से भरा पड़ा है । प्रकृति के किसी एक अङ्ग के नहीं, बल्कि समस्त अङ्गों के वर्णन में कवि कालिदास सिद्धहस्त हैं । उक्त काव्य का अवलोकन करने पर ज्ञात होता है कि उनका प्रकृति-वर्णन एक ओर तो प्राकृतिक सुन्दरताओं का शब्द-चित्राङ्कन है और दूसरी ओर बाह्य जगत् का अन्तर्जगत् के साथ सम्बन्ध प्रदर्शित करने वाला है । उन प्राकृतिक दृश्यों को देखकर केवल कवि के यक्ष के या अनुप्राणित मेघ के हृदयगत भाव ही नहीं वर्णित हैं, बल्कि ग्रामबधुओं, पथिकों और विरहियों के भावों का भी अतिशय सुन्दर चित्रण है । इतना ही नहीं, चातकों, मृगों, मयूरों, बगुलों तथा हंसों की भी उन चेष्टाओं का वर्णन है जिनमें उनकी अन्तरानुभूतियों की छाया झलकती है ।

इस तरह हम कह सकते है कि महाकवि कालिदास की निरीक्षण-शक्ति अत्यन्त सूक्ष्म तथा पैनी थी । यही कारण हैं कि उनका प्रकृति-वर्णन वैज्ञानिक एवं प्रतिभामण्डित हो सका है । उनकी सूक्ष्म सृष्टि ने प्रकृति के सूक्ष्मातिसूक्ष्म रहस्यों को भी सही भावनाओं से हृदयङ्गम किया है । उनके प्राकृतिक वर्णन

इतने सजीव हैं कि वर्णित वस्तु हमारी आँखों के सामने नर्तन करती हुई-सी प्रतीत होती है। बाह्य प्रकृति का सूक्ष्म निरीक्षण कर उसका मार्मिक अंश प्राप्त कर लेना ही कविकुलगुरु कालिदास की महती विशेषता है, इसमें तनिक भी संदेह की झलक नहीं।

**प्रश्न ४. गीतिकाव्य की दृष्टि से 'मेघदूत' का मूल्यांकन कीजिए।**

**उत्तर**—"मेघः दूतः अस्मिन्निति मेघदूतम् वा यस्मिन् काव्ये मेघ एव दूतः तत् मेघदूतम्" संस्कृत साहित्याकाश के गीतिकाव्यों में अक्षय प्रभा एवं भासुर रत्न के समान हैं, जिसे भव्य भारत अखण्ड-अमर कलाकार-कविकुल-गुरु कालिदास की उत्कृष्ट प्रतिभा का ज्वलन्त निदर्शन कहा जा सकता है। लोक-प्रचलित मुक्त संगीत के काव्यात्मक रूप का विकास ही गीतिकाव्य का आधार है, जिसमें मानवीय हर्ष-उल्लास, अश्रुरोदन की अभिव्यक्ति का समावेश रहता है। इसमें कवि स्वानुभूति को सुकुमार एवं मधुर पद-विन्यास के माध्यम से गीत-प्रधान शैली में व्यक्त करता है। उनका हृदय पर सीधी और अमोघ प्रभाव पड़ता है। यदि सच पूछा जाय तो गीतिकाव्य स्वानुभूति को मानव-जीवन की हृदयस्पर्शी घटनाओं या संगीत द्वारा प्रस्तुत शब्द-चित्र है। प्रणेता के हृदय के मार्मिक अनुभावों का सच्चा उद्गार है।

सर्वश्रेष्ठ गीतिकाव्य 'मेघदूत' में वैयक्तिक हर्ष-शोक की अभिव्यञ्जना के आधार रूप में आख्यान का आग्रह रहते हुए भी गीतितत्त्व की प्रचुर मात्रा विद्यमान है। संगीतात्मकता, आत्माभिव्यञ्जना, रसानुभव, सौन्दर्य-कल्पना, प्रेम-वर्णन, प्रकृति-चित्र, जीवन-चित्र, भाषासौष्ठव, अर्थमाधुर्य आदि गीति-काव्य के प्रधान तत्त्वों का जैसा चित्रण 'मेघदूत' में हुआ है वैसा अन्यत्र दुर्लभ है।

'मेघदूत' विषयीप्रधान भावात्मक गीतिकाव्य है। इस दृष्टि से 'मेघ-दूत' की तुलना हिन्दी के छायावादी कवि 'पंत' की 'ग्रन्थि' से और 'प्रसाद' की "आँसू" से कर सकते हैं। जिन्हें भी कुछ लोग भ्रमवश खण्डकाव्य या Elegy मान लेते हैं जबकि वे पूर्णतः गीतिकाव्य हैं। किसी काव्य में सूक्ष्म कथासूत्र का मात्र संकेत देने से वह इतिवृत्तात्मक या विषयीप्रधान नहीं बना सकता। विचार कर देखें तो 'मेघदूत' में गीतिकाव्य के सभी लक्षण मिल जायेंगे। गीतिकाव्य से हमारा मतलब संगीत के आधार पर गेय काव्य से नहीं है। गीतिकाव्य उसे कहते हैं, जिसमें कवि के निजी भावों तथा कल्पनाओं का अकृत्रिम प्रवाह हो।

'मेघ' को दूत बनाकर भेजने का बीज सम्भवतः हनुमान को दूत बना-कर भेजने की रामायण की घटना में है। 'मेघ' को दूत बनाने में कुछ

विद्वान् अस्वाभाविकता का दोष मानते हैं, लेकिन, कालिदास ने स्वयं ही "कामार्ता हि प्रकृतिकृपणाश्चेतनाचेतनेषु" कहकर इसका उत्तर दे दिया है। 'मेघ' को दूत बनाने में काव्य दोषयुक्त नहीं हुआ है, अपितु उसकी काव्य-सत्ता और भी निखर उठी है। पूर्वमेघ में इस काव्यसत्ता का कल्पना-पक्ष अधिक है। कल्पना और भावना की प्रचुर तरलता के कारण अनुमान करना. गलत नहीं होगा कि इस कविता में कवि के निजी अनुभवों का स्पन्दन है।

_ अनेन प्रकारेण 'मेघदूतम्' निश्चित रूप से प्रबन्धात्मक गीतिकाव्य है। मेघ का बाह्य रूप जितना सुन्दर तथा अभिराम है, उतना ही उसका आन्तरिक रूप है। गीतिकाव्य में प्रकृति-चित्रण का मुख्य हाथ रहता है। संयोग तथा वियोग की अवस्थाओं में प्रकृति मानव-हृदय पर अपना प्रभाव डालने से विरल नहीं होती। गीतियों का उदय-स्थान तो वेद ही माना जाता है, लेकिन संस्कृत-गीतिकाव्यों का सर्वप्रथम ग्रन्थ महाकवि कालिदास का मेघदूत ही है, जिसमें धनपति कुबेर के शाप की प्रताड़ना लिए हुए एक विरही यक्ष की कथा प्रस्तुत है। मानव-जीवन के एक ही पक्ष का उद्घाटन या हृदय के किसी एक ही भाव का चित्रण गीतिकाव्य का प्रमुख प्रतिपाद्य होता है। जिस महाकाव्य में मानव-जीवन की समग्रता का वर्णन होता है वहां गीतिकाव्य जीवन की एकदेशीयता पर अवलम्बित रहता है। इस दृष्टि से विचार करने पर कालिदास का 'मेघदूत' यक्ष के एकमात्र विरह-व्यथा का चित्रण है जो यक्ष से युक्त मेघ को गीतिकाव्य का अभिधान दे देता है। दूसरी ओर गीतिकाव्य में शृङ्गार रस या करुण रस की प्रधानता अवश्य होती है। वह भी 'मेघदूत' में हमें दीख पड़ती है, क्योंकि इसका अङ्गीभूत रस शृङ्गार ही है।

जहाँ एक तरफ गीतियों के लिए भावमयता एवं रसात्मकता अपेक्षित है वहां दूसरी ओर भाव-सान्द्रता के अभाव में कोई भी रचना गीति की महनीय संज्ञा नहीं प्राप्त कर सकती। सम्पूर्ण भावों में किसी एक भाव को केन्द्रस्थ बनाना ही पड़ता है। अन्य सहयोगी भाव उस केन्द्रस्थ भाव को समृद्ध तथा परिपुष्ट बनाते हैं। 'मेघदूत' में भावमयता इतनी अधिक है कि वे स्वयं अपना अस्तित्व ही भूल जाते हैं। सहज अन्तः प्रेरणा गीति के लिए नितान्त आवश्यक होती है। इसमें विषय खोजने के लिए कवि को बाहर नहीं जाना पड़ता है, बल्कि अपने अनुभवों को ही इतनी सुन्दरता और मोहक शब्दों में प्रस्तुत करता है कि हम आश्चर्यचकित रह जाते हैं। यक्ष के रूप में कालिदास ने अपने ही जीवन की किसी घटना को व्यक्त किया है। यह हमें प्रतीत होता है कि एकमात्र व्यथा को आदर्श बनाकर चलनेवाला 'मेघदूत' इस दृष्टिकोण से भी गीतिकाव्य है।

गीतियों में संक्षिप्तता का गुण अवश्य होना चाहिए, क्योंकि वर्णनीय वस्तुओं के वर्णन का भी समय कवि के पास नहीं होता। इनकी भावना इतनी अधिक बढ़ी हुई रहती है कि कभी-कभी वे एक पद्य में सम्पूर्ण बातें कह जाते हैं। अनुभूति तथा अभिव्यक्ति का सम्बन्ध ही कालिदास के 'मेघदूत' को गीतिकाव्य बना पाने में सहयोगी रहा है।

गीतिकाव्य का एक दूसरा तत्त्व गेयता है। काव्य अपनी अभिव्यञ्जना के लिए संगीत नहीं खोजता लेकिन सौभाग्य से यदि दोनों का समन्वय हो जाय तो वह गीतिकाव्य का मधुमय मोहक स्वरूप होगा। संस्कृत में प्रबन्ध तथा मुक्तक दोनों गीतिकाव्यों के अस्तित्व हैं। 'मेघदूत' के गाने योग्य छन्दों को देखकर हम इसमें गेयता का अनुभव अवश्य कर सकते हैं।

नारी-प्रेम की शुद्धता एवं उदारता के कारण भी 'मेघदूत' गीतिकाव्य माना जा सकता है। प्रकृति-चित्रण के साथ ही साथ लौकिक तथा धार्मिक बातों के समन्वय से 'मेघदूत' को गीतिकाव्यों में सर्वश्रेष्ठ स्थान प्राप्त हुआ है।

**प्रश्न ५. 'उपमा कालिदासस्य' इस उक्ति की समीक्षा कीजिए।**

उत्तर—भारत की पावन भूमि पर ही नहीं, बल्कि विश्व की विशाल वसुन्धरा पर कौन ऐसा संस्कृत-प्रेमी होगा, जिसने कविकुल गुरु कालिदास का नाम न सुना हो? इनकी कीर्ति-कौमुदी भारतीयों के अन्तःकरण में ही हर्ष की लहर पैदा नहीं करती, अपितु पश्चिमी जगत् में सन्तप्त हृदयों को भी अपनी सरसता एवं आध्यात्मिकता से तृप्त करती है। कालिदास सरस्वती की समुज्ज्वल रत्नमाला के मध्यरत्न हैं।

संस्कृत-साहित्य में कालिदास उपमा के लिए अतिशय प्रसिद्ध हैं। यह उक्ति सर्वविदित है—"उपमा कालिदासस्य"। इनके काव्य में उपमाओं की झड़ी लगी हुई है। ये उपमाएँ सुन्दर, सरल एवं स्वाभाविक हैं। इनकी उपमाओं में नवीन कल्पना की उड़ान है। नव झंकार है। मानव की हृत-तन्त्री को झंकृत करने की अद्भुत शक्ति है।

महाकवि कालिदास सर्वतोमुखी प्रतिभावाले व्यक्ति हैं। अतः इनकी उपमाएँ वर्ण्यवस्तु का यथार्थ चित्र प्रस्तुत करने में दक्ष हैं।

स्वयंवर के समय श्यामवर्ण के पाण्डयराज के वर्णन-प्रसंग में सुनन्दा ने इन्दुमती से कहा—"ये महाराज नीलकमल-सदृश श्याम हैं और तुम गोरोचना सी-गौरवर्णा। यदि तुमने इनसे विवाह कर लिया तो तुम दोनों की शोभा मेघ और उसमें चमकती बिजली की शोभा के समान बढ़ जायेगी।"

यह पद्य दर्शनीय है—

इन्दीवरश्यामतनुं पोऽसौ त्वं रोचनागौरशरीरयष्टिः ।
अन्योन्यशोभापरिवृद्धये वां योगस्तडित्तोयदयोरिवास्तु ॥

(रघुवंश-६/६५)

राजा दिलीप वरुण के समान पराक्रमी थे। गो-सेवा में संलग्न राजा दिलीप का वर्णन करते हुए कवि ने कहा है—

विसृष्टपार्श्वानुचरस्यतस्य पार्श्वद्रुमाः पाशभृता समस्य ।
उदीरयामासुरिवोन्मदानामालोक शब्दं वयसां विरावैः ॥

(रघुवंश-२/६)

"पास में रहने वाले अनुयरवृन्द के छोड़ देने पर भी वरुण के समान प्रभावशाली उन राजा दिलीप के आस-पास के वृक्षों ने उन्मत्त पक्षियों के शब्दों द्वारा जय शब्द उच्चारण किया, ऐसा प्रतीत हो रहा था।"

शिला कठोरता को अभिव्यञ्जित करती है।

कवि कालिदास ने ताड़का के वक्षस्थल की उपमा शिला से दी है।

ताडका का वक्षस्थल शिला की तरह कठोर था।

यह पद्य हृदयावर्जक है—

यच्चकार विवरं शिलाघने ताडकोरसि स रामसायकः ।
अप्रविष्टविषयस्य रक्षसां द्वारतामगमदन्तकस्य तत् ॥

(रघुवंश-११/१८)

कोकिला मधुरभाषिणी का प्रतीक है।
मालविका कोकिला की तरह मधुरभाषिणी थी।

यह पद्य कितना चित्ताकर्षक है। देखिए—

मधुरस्वरा परभृता भ्रमरी च विबुद्धचूतसङ्गिन्यौ ।
कोटरमकालवृष्ट्या प्रबलपुरोवातया गमिते ॥

(मालविकाग्निमित्र-४/२)

मृगनेत्र सुन्दर नेत्र का प्रतीक है।

कवि ने उक्त उपमा को इस पद्य में दर्शाया है—

प्रथमं सारङ्गाक्ष्या प्रियया प्रतिबोध्यमानमपि सुप्तम् ।
अनुशयदुःखायेदं हतहृदयं सम्प्रति विबुद्धम् ॥

(अभिज्ञानशाकुन्तल-६/७)

महाकवि कालिदास के स्त्रियों ने दांत की उपमा मालतीपुष्प से की है। इन्होंने शरद्ऋतु के प्रसंग में कहा है—'स्त्रियों के दाँत मालती पुष्प के समान उजले-उजले थे।"

यह पद्य दर्शनीय है—

श्यामा लताः कुसुमभारनतप्रवालाः
स्त्रीणां हरन्ति धृतभूषण बाहुकान्तिम् ।
दन्तावभासविशदस्मितचन्द्रकान्तिं
कङ्केलिपुष्परुचिरा नवमालती च ॥
(ऋतुसंहार-३/१८)

पुरूरवा ने उर्वशी से कहा—"जैसे प्रातःकाल होने पर कमलिनी अपना मुख खोल देती है वैसे ही तुम भी अपनी बड़ी-बड़ी आँखें खोल दो।"

उक्त उपमा को इस पद्य में देखिए—

गतं भयं भीरु सुरारिसंभवं त्रिलोकरक्षी महिमा हि वज्रिणः ।
तदेतदुन्मीलय चक्षुरायतं निशावसाने नलिनीव पङ्कजम् ॥
(विक्रमोर्वशीय-१/६)

कालिदास की उपमाएँ स्वाभाविक एवं सहजबोधगम्य हैं। इनमें वर्णित भाव सरल और अतिशय कोमल हैं। इनकी उपमाओं के दर्शन से चक्षुपटल के समक्ष सौंदर्य से दीप्त प्रतिमा साकार हो जाती है।

एक उदाहरण द्रष्टव्य है—

स्थित्वा तस्मिन्वनचरवधूभुक्तकुञ्जे मुहूर्तं
तोयोत्सर्गद्रुततरगतिस्तत्परं वर्त्म तीर्णः ।
रेवां द्रक्ष्यस्युपलविषमे विन्ध्यपादे विशीर्णां
भक्तिच्छेदैरिव विरचितां भूतिमङ्गे गजस्य ॥
(मेघदूत-पूर्वमेघ-१९)

गंगा का जल स्फटिक की तरह निर्मल है।

यह पद्य देखिए—

तस्याः पातुं सुरगज इव व्योम्नि पश्चार्द्धलम्बी
त्वं चेदच्छस्फटिकविशदं तर्कयेस्तिर्यगम्भः ।
संसर्पन्त्या सपदि भवतः स्रोतसि च्छाययाऽसौ
स्यादस्थानोपगतयमुनासङ्गमेवाभिरामा ॥
(मेघदूत—पूर्वमेघ—५५)

कवि ने मेघ की उपमा हाथी से दी है। यक्ष ने आकाश में मेघ को हाथी की तरह देखा।

यह पद्य दर्शनीय है—

तस्मिन्नद्रौ कतिचिदबलाविप्रयुक्तः स कामी
नीत्वा मासान्कनकवलयभ्रंशरिक्त प्रकोष्ठः।
आषाढस्य प्रथमदिवसे मेघमाश्लिष्टसानुं
वप्रक्रीडापरिणतगज प्रेक्षणीयं ददर्श॥

(मेघदूत-पूर्वमेघ—२)

महाकवि कालिदास की कविताओं में प्रकृति का स्वाभाविक और कोमल वर्णन मिलता है। प्रकृति की मोहक रम्यस्थली से कौन रसचेता प्राणी विमुख होगा? किसके हृदय में कोयल की कूक हूक न जगा देगी? कवि ने अपने अनुभवों का तादात्म्य प्रकृति के लहराते सौंदर्य से किया है और नयी मनभावन उपमाओं का संचयन कर अपने काव्य-साहित्य का शृंगार किया है।

यह पद्द दर्शनीय है—

तस्मिन्काले नयनसलिलं योषितां खण्डितानां
शान्तिं नेयं प्रणयिभिरतो वर्त्म भानोस्त्यजाशु।
प्रालेयास्त्रं कमलवदनात्सोऽपि हर्तुं नलिन्याः
प्रत्यावृत्तस्त्वयि कररुधि स्यादनल्पाभ्यसूयः॥

(मेघदूत-पूर्वमेघ—३९)

बिजली स्त्री का प्रतीक है।

यक्ष ने मेघ से कहा—"हे मेघ! देर तक चमकते रहने के कारण थकी हुई बिजली-रूपी स्त्री वाले तुम उस रात्रि को, जिस पर कबूतर सोये हुए हों, ऐसे किसी घर की छत पर बिताना।"

यह पद्य कितना चित्ताकर्षक है। देखिए—

तां कस्याञ्चिद्भवनवलभौ सुप्तपारावतायां
नीत्वा रात्रिं चिरविलसनात्खिन्नविद्युत्कलत्रः।
दृष्टे सूर्ये पुनरपि भवान्वाहयेदध्वशेषं
मन्दायते न खलु सुहृदामभ्युपेतार्थकृत्याः॥

(मेघदूत-पूर्वमेघ—३८)

मेघ की छाया गंगा की धारा से मिलकर यमुना की तरह प्रतीत होती है। यह पद्य द्रष्टव्य है—

तस्याः पातुं सुरगज इव व्योम्नि पश्चार्द्धलम्बी
त्वं चेदच्छस्फटिक विशदं तर्कयेस्तिर्यगम्भः ।
संसर्पन्त्या सपदि भवतः स्रोतसिच्छाययाऽसौ
स्यादस्थानोपगतयमुनासङ्गमेवाभिरामा ।।

(मेघदूत-पूर्वमेघ—५५)

अर्थात् यक्ष ने मेघ से कहा—"हे मेघ ! यदि कनखल पहुँचकर तुम ऐरावतों के समान अपना पिछला भाग ऊपर उठाकर और आगे का भाग झुकाकर गंगा-सा स्फटिक के समान निर्मल जल तिरछे होकर पीना चाहोगे, तब तुम्हारी चलती हुई छाया, गंगा की धारा में पड़कर ऐसी सुन्दर लगेगी मानो प्रयाग पहुँचने के पहले ही गंगा से यमुना मिल गयी हों।"

फेन हास का प्रतीक है।

गंगा ने फेन के द्वारा पार्वती के मुख के भ्रूभंगों का उपहास-सा करके चन्द्रमा को छूने वाली लहर रूपी हाथ वाली होकर शङ्कर के बालों को पकड़ लिया है।

उक्त उपमा को इस पद्य में देखिए—

तस्माद् गच्छेरनुकनखलं शैलराजावतीर्णां
जह्नोः कन्यां सगरतनयस्वर्गसोपानपङ्क्तिम् ।
गौरीवक्त्रभ्रूकुटिरचनां या विहस्येव फेनैः
शम्भोः केशग्रहणमकरोदिन्दुलग्नोर्मिहस्ता ।।

(मेघदूत-पूर्वमेघ—५४)

कुमुद उज्ज्वलता को व्यञ्जित करता है। कैलास पर्वत कुमुद के समान उज्ज्वल है।

यह पद्य दर्शनीय है—

गत्वा चोर्ध्वं दशमुखभुजोच्छ्वासितप्रस्थसन्धेः
कैलासस्य त्रिदशवनितादर्पणस्यातिथिः स्याः ।
शृङ्गोच्छ्रायैः कुमुदविशदैर्यो वितत्य स्थितः खं
राशीभूतः प्रतिदिनमिव त्र्यम्बकस्याट्टहासः ।।

(मेघदूत-पूर्वमेघ—६२)

"यक्ष ने मेघ से कहा—"हे मेघ! तुम उस कैलास पर्वत पर पहुँच जाओगे, जिसकी चोटियों के जोड़-जोड़ रावण के बाहुओं ने हिला डाले थे, जिसमें देवताओं की स्त्रियाँ अपना मुख देखा करती हैं और जिसकी कुमुद-जैसी उजली चोटियाँ आकाश में इस प्रकार फैली हुई हैं मानों वह दिन-दिन इकठ्ठा किया हुआ शिव का अट्टहास हो।"

मृगनेत्र सुन्दर नेत्र को व्यञ्जित करता है।

मेघदूत के उत्तरमेघ में महाकवि कालिदास ने उक्त उपमा को अभिव्यञ्जित किया है। देखिए—

रुद्धापाङ्गप्रसरमलकैरञ्जनस्नेहशून्यं
प्रत्यादेशादपि च मधुनो विस्मृतभ्रूविलासम्।
त्वय्यासन्ने नयनमुपरिस्पन्दि शङ्के मृगाक्ष्या
मीनक्षोभाच्चलकुवलयश्रीतुलामेष्यतीति॥

(मेघदूत-उत्तरमेघ—७१)

यक्ष ने मेघ से कहा—"यक्षिणी की आँखें मृगनेत्र के समान सुन्दर हैं।"
कवि कालिदास द्वारा प्रस्तुत उपमाएँ विषय के अनुरूप और स्वाभाविक हैं।

खिसकी हुई गंगा रूपी साड़ी वाली अलकापुरी कैलास पर्वत की गोद में उसी प्रकार सुशोभित हो रही है, जैसे प्रियतमा की गोद में कोई प्रियतमा।

यह पद देखिए—

तस्योत्संगे प्रणयिन इव स्रस्तगंगादुकूलां
न त्वं दृष्ट्वा पुनरलकां ज्ञास्यसे कामचारिन्
यावः काले वहति सलिलोद्गारमुच्चैर्विमाना
मुक्ताजालग्रथितमलकं कामिनीवाभ्रवृन्दम्॥

(मेघदूत-पूर्वमेघ—६५)

महाकवि कालिदास ने अपनी कृतियों में लगभग तीन सौ से अधिक उपमाओं का प्रयोग किया है। इसके अन्तर्गत उपमा के सभी भेद—पूर्णोपमा, रशनोपमा आदि आये हैं। यों तो उपमा का प्रयोग सभी कवियों ने किया है, लेकिन उपमाएँ जमती हैं तो कालिदास की ही। अतः यह उक्ति यथार्थ ही है।

उपमाकालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम् ।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः ॥

अन्ततः यह कहा जा सकता है कि कालिदास की उपमा में अनुपम छटा है। अन्य कवि, इस दिशा में कालिदास की तरह सक्षम नहीं हो सके हैं। महाकवि भवभूति की उपमाएँ भी सर्वथा उपयुक्त हैं। पर वे कठिन हैं और उनमें कालिदास की तरह सरलता तथा व्यञ्जकता का अभाव है।

किं बहुना ? कालिदास के उपमा-प्रयोग विशिष्य अर्थ को ध्वनित करते हैं। सुधीजन भावों के अन्तस्तल में उतर कर अपने आप को खो बैठते हैं। ऐसी स्थिति में सहृदयों ने कालिदास की उपमाओं की जो मुक्तकण्ठ से प्रशंसा की है, वह सर्वथा समीचीन है।

sal

18

# OUR USEFUL PUBLICATIONS

व्याकरणमहाभाष्यम् for P. G. Students of Indian University

*For B. A. Pass, Honours and Subsidiary Courses*

1. वैदिक व्याकरण for Indian University
2. Elements of Philology & Phonetics—Dr. B. S. M. Murty
3. Notes : Political Science Paper I (Theory)—Dr. Tarun
4. Notes : Comparative Government Paper II—Dr. Tarun
5. Notes : Economics Paper I—Prof. J. P. Singh (Press)
6. Notes : Economics Paper II—Prof. J. P. Singh (Press)
7. हिन्दी साहित्य का इतिहास—डॉ० सुचित नारायण प्रसाद
8. Notes : The New Golden Treasury—Dr. B. S. M. Murty
9. Notes : The Fox—Dr. B. S. M. Murty
10. Notes : Light on Life—Prof. L. L. Pandey
11. Where Angels Fear to Tread (Forster)—Dr. B. S. M. Murty
12. Animal Farm (Orwell)—Dr. B. S. M. Murty
13. Siren Song (English Poetry)—Dr. B. S. M. Murty
14. The Arms and the Man (Shaw)—C. C. Jha
15. Macbeth (Shakespeare)—C. C. Jha
16. Justice (Galsworthy)—C. C Jha
17. Loyalties (Galsworthy)—C. C. Jha
18. The Man Eater of Malgudi—Prof. Mukherjee
19. Modern Master—Prof. N. K. Labh
20. अनिवार्य भाषा-पत्र एक सरल अध्ययन—डॉ० सुचित नारायण प्रसाद
21. हिन्दी काव्य संग्रह एक सरल अध्ययन—डॉ० सुचित नारायण प्रसाद
22. कुरुक्षेत्र एक सरल अध्ययन—डॉ० दीनानाथ शरण
23. यशोधरा एक सरल अध्ययन—डॉ० दीनानाथ शरण
24. कथानिका एक सरल अध्ययन—डॉ० दीनानाथ शरण
25. हिन्दी प्रथम (आनर्स) एक सरल अध्ययन—डा० सुचित नारायण प्रसाद
26. हिन्दी द्वितीय ( „ ) „ „ „ „ „ „ „
27. हिन्दीसामान्य प्रथम पत्र (मगध or मिथिला) एक सरल अध्ययन
28. रघुवंशम्—प्रो० कीर्त्यानन्द प्रचेता
29. T. D. C. English Grammar—B. Prasad (based on Nesfield's English Grammar)

*For B. P. S. C. Examination*

30. Philosophy—Prof. Anil Kumar
31. Political Science —Dr. Tarun

Rs.12/-





32/32/July 91